वचन -जैसे—जिण, जिन, द्रव्यम् आदि। इसके द्वारा एक ही पदार्थ का कथन होता है। (२ द्विवचन—यह द्विवचन दो संख्याओं में वस्तु का कथन करता है। जैसे—पुरुषौ।

(३) बहुवचन—बहुत के लिये कहा गया वचन बहुवचन है जैसे-नमो जिणाणं, सिद्धा, इत्यादि।

(४) स्त्री वचन—-यह स्त्रीलिंगवाची पद को कहता है। जैसे मही, वाणी आदि।

(५) पुरुष वचन- पुल्लिङ्ग को कहनेवाला पद पुरुष वचनहै जैसे—अयं जिनोऽयं लोक।

(६) नपुंसक वचन—नगरं भरतक्षम् आदि नपुंसकलिंगवाली वस्तु जिस वचन से कहा जाय।

(७) अध्यात्मवचन—बिना इच्छा के सहसा मन की बात निकल जाना अध्यात्म वचन है।

(८ उपनीत वचन—प्रशंसा वचन जैसे यह साधु क्रिया पात्र है।

(९) अपनीत वचन—जिसके द्वारा वस्तु के दोष प्रकट किये जांय जैसे—यह रिश्व मवती। है।

१ ) उपनीतापनीत वचन- प्रशंसा के साथ निन्दा करना जैसे- मुनिराज ध्यानध्यानी अच्छे हैं किन्तु क्रिया में शिथिल हैं।

(११) अपनीतोपनीत वचन—बुराई बता कर भलाई कहना। जैसे यह मुनि विद्वान् तो नहीं किन्तु क्रियापात्र हैं।

( १२ ) अतीत वचन—-जिसके द्वारा भूतकाल की बात कही जाय। जैसे भगवान महावीर दीपावली को मोक्ष पधारे थे।

( १३ ) प्रत्युत्पन्न वचन—इसके द्वारा वर्तमान काल की बात कही जाती है जैसे- वन्दामि पच्चन करता हूं।

( १४ ) अनागत वचन—यह भविष्य काल की बात कहता है। जैसे कृष्ण १२वें तीर्थङ्कर होंगे।

( १५ ) प्रत्यक्ष वचन—-जिसके द्वारा समक्ष की बात कही जाय। जैसे एष लोगो, अयं पुरुष।

( १६ ) परोक्ष वचन—परोक्ष की बात कहना परोक्ष वचन है जैसे वह विदेह मे जन्म लेगा।

उपरोक्त सोलह वचनों से वस्तु का यथार्थ कथन किया जाता है। उपयोग पूर्वक इन वचनो का प्रयोग करने वाले मुनि उपदेश देने में अधिकारी माने गये हैं।

देखिए आचाराङ्ग सूत्र।

## २६. उपधि उवगरणं—

उप-सामीप्येन संयम दधाति-पोषयति चेत्युपधि —अर्थात् संयम की साधना मे सहायक होनेवाले पदार्थो को उपधि या उपकरण कहते हैं। कर्म-शरीर और बाह्य भाण्डोपकरण तथा सचित्त अचित्त और मिश्र रूप तीन प्रकार की उपधि मे से यहां बाह्य भाण्ड उपकरण रूप अचित्त उपधि से ही प्रयोजन है। अचित्त उपकरण भी औधिक और औपग्रहिक दो प्रकार के होते है। सामान्य रूप से सब के उपयोगी उपकरणों को औधिक और समय विशेष व व्यक्ति विशेष के लिये काम आनेवाले को औपग्रहिक कहते हैं। यहां स्थविर कल्पी की दृष्टि से औघिक उपकरण गिनाये हैं। जैसे –१ पात्र, २ पात्र बन्धन-झोली, ३ पात्र केसरिका–कम्बल का टुकडा, ४ पात्र स्थापन-पात्र रखने का कपडा, ५-६-७ तीन पटल-पात्र ढकने के वस्त्र, ८ रजस्त्राण–पात्र मे लपेटने का वस्त्र जिसको आज रस्तान कहते हैं, ९ गोच्छक-पूजनी, १०-११-१२ प्रच्छादक-ओढने के तीन वस्त्र जिनमे दो सूती और एक उनी, १३ रजोहरण, १४ चोलपट्टग धोती के स्थान पर बाधन का वस्त्र, १५ मुखानन्तक–मुखवस्त्रिका आदि।

जिन कल्पी के लिये औधिक-उपकरणों का ही विधान मिलता है अधिक से अधिक उनके लिये १२ उपकरण बताये गये हैं। जैसे कि--१ पत्तं २ पत्ता बंधो ३ पायट्ठवणंच ४ केसरिया। ५ पडलाइ ६ रयत्ताण ७ गोच्छओ ८-९-१० पायनिज्जोगे तिन्नेवय पच्छागा ११ रयहरण चेवहोई १२ मुहपत्ति। एसो दुवालसविहो, उवही जिणकप्पियाणतु ॥२॥

कम से कम भी रजोहरण मुहपत्ती तो विशेष प्रकार के जिन कल्पी को भी रखना ही चाहिए। कहा भी है--

जिण कप्पिया उदुविधा, पाणीपाता पडिग्गहधराय।
पाउरण मपाउरणा, एक्केका ते भवे दुविधा ॥

दुगतिग चतुक्कपणगं, णवगं दस एगदसगं ।
एते अट्ठ विगप्पा, जिण कप्पे होंति उवहिस्स ॥

जिन कल्पी मुनि दो प्रकार के हैं, करपात्री और पात्रधारी। सवस्त्र एवं अवस्त्र ऐसे प्रत्येक के दो दो प्रकार होते हैं। जो करपात्री हैं उनके रजोहरण मुखवस्त्रिका रूप जघन्य दो उपधि हैं। पात्र नहीं रख कर भी जो वस्त्रधारी हैं उनके ३ ४ या ५ उपधि होती हैं। पात्रधारी जिन कल्पी के वस्त्र रहित ९ प्रकार की उपधि होती हैं। वस्त्रधारी जिन कल्पी के उत्कृष्ट १२ प्रकार की उपधि होती हैं।

स्थविरकल्पी साधुओं के लिये उपरोक्त १२ के अतिरिक्त एक प्रतिग्रह और चोल पट्ट ऐसे चौदह उपकरण बताए हैं। आर्यिकाओं के लिये ११ उपकरण विशेष हैं जैसे—अवग्रहानन्तक १ पट्ट २ अर्धोरुक ३ चलनिका ४ अभ्यन्तर निवसनी ५ बहि र्निवसनी ६ कञ्चुक ७ औपकक्षिकी ८ एक कक्षिकी ९ संघाटी और स्कंधकरणी १० ११ सब मिल कर पचीस कहे गये हैं।

औपग्रहिक ग्रहिक उपकरण यष्टि आदि जो वृद्धावस्था आदि कारण से लिये जाते हैं, ये अनेक प्रकार के हैं। नखशोधनी दन्तशोधनी आदि। जैसे कि कहा है--

दंडए लट्ठिया चेव, चम्मए चम्मकोसए।
चम्मच्छेयणपट्टे चिलिमिली धारए गुरु॥

अर्थात् दण्ड, लाठी, चम चमकोश, चमच्छेदन, चिलमिली गुरु धारण करते हैं।

फिर—"सेज्जाए सेज्जभूमि पत्ताणं कप्पति दंडगया १ भंडगया २ छत्तगया ३ मत्त गंवा ४ लट्ठिगाएवा ५ भिसिया ६ चेलंवा ७ चलचिलि मिलियावा ८ चम्मएवा ९ चम्म कोसंवा १० चम्मपलिच्छेयणयंवा ११ अविरहिए उवासि ठवत्ता गाहावति कुलं भत्ताएवा पाणाएवा प विसित्तएवा निक्खमित्तएवा।

वर्तमान में जो पुस्तक पट्टी लेखनी आदि रक्खे जाते हैं वे भी ज्ञानदर्शन की रक्षा में साधन होने से औपग्रहिक उपकरण हैं।

## ३० वेयावच्च—

सेवा भाव का वैयावृत्य कहते हैं। अर्थात् धर्म साधना के लिये विधि पूर्वक अन्न पान व वस्त्रादि प्रदान करना यह वैयावच्च का भाव है। जैसे कि—

'वेयावच्चं वावडभावो इहधम्म साहणनिमित्तं ।
अन्नाइमाण विहिणा सम्पायण मेस भावाओ ।'

सेवनीय की अपेक्षा सेवा-वैयावच्च के भी दस प्रकार है। जैसे कि-आयरिय १, उवज्झाय २, थेर ३, तवस्सी ४, गिलाण ५, सेहाण ६, साहम्मिय ७, कुल ८, गण ६, संघ १० सगयं तमिह कायव्व ।

अर्थात्--१ आचार्य, २ उपाध्याय, ३ स्थविर, ४ तपस्वी, ५ ग्लान-रोगी, ६ शिष्य, ७ स्वधर्मी, ८ कुल, ६ गण-अनेक कुल, १० संघ-गण समूह। इनकी योग्य सेवा करनी चाहिये।

शास्त्र में सामान्य और विशेषरूप में अत्यन्त बाल आदि वैयावृत्य के क्षेत्र बताये है। आगे लिखा है कि बिना किसी मतलब के निर्जरार्थी मुनि दस प्रकार की वैयावच्च को बहुत तरह से करे। यहां 'गण संघ चेइयट्ठे य निज्जरट्ठी' पद दिया गया है। टीकाकार अर्थ करते हुए लिखते हैं कि 'गण-कुल समुदाय, कोटिकादिक संघ स्तत्समुदाय रूप चैत्यानि-जिन प्रतिमा एतासा योऽर्थ प्रयोजनं स तथा। तत्र च निर्जरार्थ कर्मक्षयकाम'। अर्थात् गण, संघ और जिन प्रतिमा के प्रयोजन पर निर्जरार्थी सेवा करे। ऐसा अर्थ किया है। लेकिन 'चेइयट्ठे य निज्जरट्ठी' इसमे चेइयट्ठे य और निज्जरट्ठी ऐसे तीन पद है, परन्तु उपरोक्त अर्थ से केवल दो पदों का ही बोध होता है, तीसरे का नहीं। अन्न पानादि से उपष्टम्भ करने रूप वैयावच्च का अर्थ भी प्रतिमा के साथ घटित नहीं होता। इसलिये इसके वास्तविक अर्थ की गवेषणा करनी आवश्यक है। चित् संज्ञाने धातु से ण्यन्त में चेतित रूप बनता है और जिसका प्राकृतिक रूप 'चेइय' होता है। जिसका अर्थ है ज्ञान। हरिभद्रसूरि ने चित्त से भी 'चित्तस्य भाव कर्म वा' इस अर्थ में ष्यञ् करके चैत्य बनाया है। जैसे कि वे लिखते हैं--'चित्तम्-अन्त करण तस्य भावे कर्मणि वाष्य-ञिकृते चैत्यं भवति, तत्रार्हता प्रतिमा-प्रशस्त समाधि चित्तोत्पादनादर्हच्चैत्यानि भण्यन्ते'। (आव० हरीभद्री वृ० पृ० प० ५८७)

अन्य टीकाकारों ने भी 'चित्ताल्हादकत्वाच्चैत्यम्' माना है। इस प्रकार प्रमोदभाव या चित्त मे हर्ष उत्पन्न करनेवाले साधु, ज्ञान और प्रतिमा आदि मे चैत्य शब्द का अर्थ घटित हो सकता है। यहां पर भी बहुतसे आचार्य 'चेइयट्ठे' आदि पदों का अर्थ ज्ञान के लिये निर्जरार्थी सेवा करते है, किन्तु प्रीति भी चित्त का भाव

है इसलिये कुल गण और संघ के प्रीत्यर्थ निर्जरार्थी ऐसा अर्थ करना अधिक संगत होगा। इसलिये यहां प्रसङ्गता के लिये ऐसा अर्थ किया है। क्योंकि चैत्य की वैयावृत्ति अन्य किसी भी मूल शास्त्र में उपलब्ध नहीं होती। दशविध वैयावच में भी चैत्य का स्थान नहीं है। अतः प्रमाणित होता है कि चैत्य मूर्ति की वैयावृत्ति मानना मौलिकता से बाहर है। (६५ पृ० का०)

## ३१ उग्गह

रहने के लिये गृहपति से स्थान आदि की अनुमति लेने को अवग्रह कहते हैं। वैसे वसति स्थान भी अवग्रह कहाता है। अनुमति लेने रूप अवग्रह पांच प्रकार का है। जैसे—१ इन्द्रावग्रह २ राजावग्रह ३ गाथापति-अवग्रह ४ सागारिक अवग्रह ५ स्वधर्मी अवग्रह।

प्रतिदिन मुनि इसीलिये अनुज्ञा लेते हैं कि उनका अचयव्रत विशुद्ध बना रहे। इनमें ऊपर ऊपर का अवग्रह नीचे वाले से बाधित होता है। जैसे—किसी देश में वहां के राजा की अनुमति के अभाव में इन्द्र का अवग्रह काम नहीं देगा वैसे ही राजा की अनुमति के स्थान में गाथापति और गाथापति की अनुमति जहां आवश्यक है वहां शय्यातर, तथा शय्यातर के अधीन वस्तु के लिये स्वधर्मी साधु की अनुमति कार्य साधक नहीं होगी।

## ३२ उपाश्रय

उपाश्रीयते-सेव्यते संयमात्मपालनाय, शीतादित्राणाय वाऽनेन स उपाश्रयः अर्थात् जहाँ आत्मा और संयम की रक्षा हो वैसे स्थान को उपाश्रय कहते हैं। साधु के लिये निम्नोक्त उपाश्रय प्रशस्त कहे गये हैं। १ देवकुल-देहरा, २ सभा ३ प्रपा-प्याऊ, ४ आवसथ मठ, ५ वृक्षमूल, ६ आराम-बगीचा, ७ कन्दरा ८ आकर-खान ९ पहाड़ी गुफा, १० कर्म-कर्मशाला ११ उद्यान-फूलवाड़ी १२ यानशाला-रथशाला १३ कुप्यशाला-किराणा रखने का घर, १४ मण्डप १५ शून्य घर १६ श्मशान १७ लयन-पर्वत में कोरा हुआ घर और १८ दुकान इस प्रकार अन्य भी प्रासुक घर जीव रहित सहज बने हुए निर्दोष स्थान मुनियों के लिये ग्रहण करने योग्य हैं।

## ३३ विगई—

विकृति पैदा करने वाले पदार्थों को विगई कहते हैं। ये सब नौ हैं जिनके यहां निगाय दूध पदार्थ गया है।

जैसे कि-१ क्षीर, २ दही, ३ सर्पि-घृत, ४ नवनीत, ५ तेल, ६ गुड-खाँड, ७ मत्स्यण्डी-मिश्री, ८ मधु, ९ मद्य और १० मास, इनमे नवनीत, मधु मद्य और मास सर्वथा वर्जनीय है।

नोट—तीन दड से लेकर ३३ आशातना तक के बोलों का परिचय श्रमणावश्यक सूत्र की टिप्पणी मे दिया है। अत जिज्ञासु पाठक उनको सम्यग्ज्ञान प्रचारक मण्डल ( जयपुर ) से प्रकाशित श्रमणावश्यक सूत्र में देखें।

## ३४. प्रवचन माता

द्वादशांग रूप प्रवचन को माता के समान रक्षण करने वाली प्रवृत्तियाँ प्रवचन माता कहाती हैं जो आठ हैं। जैसे—१ ईर्यासमिति २ भाषा समिति ३ एषणा समिति ४ आदान निक्षेपणा समिति ५ परिष्ठापनिका समिति ६ मनोगुप्ति ७ वाग्गुप्ति ८ कायगुप्ति। कल्याणमार्ग की साधना मे इनकी जानकारी अत्यावश्यक मानी गई है। क्षयोपशम की विचित्रता से किसी साधक को विशिष्ट श्रुत का ज्ञान नहीं हो तो भी इतना-अष्ट प्रवचन माता का-ज्ञान तो होना ही चाहिये।

विशेष परिचय के लिये उत्तराध्ययन का २४वाँ अध्याय देखें।

## ३५. अष्ट कर्मग्रन्थि—

१ ज्ञानावरणीय २ दर्शनावरणीय ३ वेदनीय ४ मोहनीय ५ आयु ६ नाम ७ गोत्र और ८ अन्तराय है।

इन आठ कर्मों की आत्मा से सम्बन्धित वर्गणा ही ग्रन्थि कहाती है। इनमे ४ घाती कर्म हैं, जिनमें मोह प्रधान है। मोह कर्म के मन्द होने पर ही यह ग्रन्थि शिथिल पड़ती है। जैसेकि कहा है—

गंठिति सुदुब्भेओ, कक्खड-घण-रूढगूढ गंठिव्व।
जीवस्स कम्मजणिओ, घणरागदोस परिणामो॥



# कथा-विभाग

## सीता निमित्तक संग्राम कथा—

मिथिला नगरी के राजा जनक को विदेहा नामक भार्या और भामण्डल नामक पुत्र तथा आनन्दी सीता नाम की कन्या थी। विद्याधरों ने देवाधिष्ठित एक धनुष को स्वयंवर मण्डप में लाकर रक्खा था। तथा सीता ने भी प्रतिज्ञा की कि जो इस धनुष को तोड़ेगा मैं उसी को वरण करूंगी। जनक आकाश विहारी और स्वर्गीय देव समूह भी इस प्रसंग में कुतूहल दर्शन को आये हुए थे। विविध भूपतियों के बल प्रदर्शन के पश्चात् अयोध्यापति महाराज दशरथ के पुत्र राम और लक्ष्मण ने सब के मनोरथ भग्न कर दिये और देखते ही देखते राम ने धनुष को गुण सहित तोड़ दिया, फिर क्या था, उसी समय साधुवाद के संग सीता राम के साथ व्याही गई।

महाराजा दशरथ वृद्ध हो चुके थे, अतएव वृद्धावस्था के कारण राम को राज्य देकर उन्होंने सन्यास ग्रहण करना चाहा। किन्तु भरत की मां कैकेयी ने छल पूर्वक राजा का पूर्व प्रतिज्ञात दो वरदानों की याद दिला कर उन्हें अपने वश में कर लिये। पितृवचन को पालन करने के लिये श्रीराम ने सहर्ष बनवास स्वीकार किया और राज्य भरत के लिये छोड़ दिया। लक्ष्मण और सीता भी राम के वनविहार में साथ थे। दण्डकारण्य में विहार करते हुए लक्ष्मण ने एक आकाशस्थ खड्गरत्न देखा, क्षत्रियोचित स्वभाव से उन्होंने खड्ग लेकर कुतूहल से बांस जाल पर मारा। सहसा उसके बीच में चन्द्रनखा का बेटा और रावण का भागिनेय शम्बुक नाम का विद्याधर जो विद्या साधन कर रहा था कट गया। पश्चाताप करते हुए लक्ष्मण ने इस दुर्घटना का वर्णन राम को सुनाया। इधर चन्द्रनखा को पुत्र की मृत्यु से बड़ा क्रोध हुआ। वह खोज करते राम की कुटिया के पास आई। राम लक्ष्मण के रूप को देख कर मोहित हो गई। उसने राम और लक्ष्मण के सम्मुख अपनी मांग प्रस्तुत की। किन्तु उन दोनों ने चन्द्रनखा की याचना स्वीकार नहीं की। फलतः खरदूषण को उसने अपने रंग में रंग कर सारी घटना निवेदन कर दी। खरदूषण बदला लेने को लक्ष्मण से युद्ध करने चला आया। इधर परम्परा से रावण को भी अपने भानजे की मृत्यु की खबर प्राप्त हुई। आकाश मार्ग से आते हुए वन में अनिन्द्य

सुन्दरी सीता के रूप को देख कर वह सारा हाल भूल गया। काम की विकलता से उसने कुल की मर्यादा और सहज विवेक को छोड कर सीता के हरण का निश्चय किया। विद्या के प्रभाव से वह इच्छानुसार रूप बना सकता था। इसलिये लक्ष्मण के संग्राम स्थल में राम को छलने के लिये उसने सिंहनाद किया। आवाज सुन कर जब राम उधर दौडे, तब रावण मायामृग के छल में अकेली सीता को हरण कर अपनी नगरी ले चला। मार्ग में राम के प्रीत्यर्थ उससे जटायु ने युद्ध किया। उसको पक्षहीन कर दिया गया। रावण के द्वारा सीता को वश में करने का हर प्रकार से प्रयत्न किया गया। लेकिन वह अनुकूल न हुई। पीछे राम ने सीता की गवेषणा करनी आरम्भ की। रत्नजटी के मुख से हनुमान ने सीता का कुशल समझ कर राम को निवेदन किया। राम भी भाई लक्ष्मण और हनुमान, सुग्रीव, भामण्डल आदि विद्याधरों के साथ समुद्र बाँध लंका गये। वहां रावण के साथ सीता के लिए युद्ध किया। रावण को सकुल नाश कर अपने पक्ष में स्थित उसके भाई विभीषण को लंका का राज्य देकर सीता के साथ अपनी नगरी लौट आये। यह सीता निमित्तक युद्ध का संक्षिप्त परिचय है।

## २—"द्रौपदी के लिये संग्राम"

कंपिलपुर में द्रुपद नाम का राजा था। उसकी राणी का नाम चुलनी था। उसके पुत्र का नाम धृष्टार्जुन और पुत्री का नाम द्रौपदी था।

समय पाकर स्वयंवर विधि से युधिष्ठिर आदि पांच पाण्डों के साथ द्रौपदी का विवाह हुआ।

पूर्वकृत निदान कर्मके कारण पांच पाण्डवोंकी पत्नी होने परभी वह सती कहलायी। पाण्डु महाराज अपने अन्तःपुरमें बैठहुए एकदिन महारानी कुन्तीऔर पाण्डवों के साथ गोष्ठी कर रहे थे। इस बीच में वहां नारद ऋषि आकाश मार्ग से उतर आए। सपरिवार पाण्डु राज ने उनका उचित सत्कार किया। किन्तु द्रौपदी ने मिथ्यादृष्टि तथा वेषमात्र का ऋषि समझ कर उनका सम्मान नहीं किया। इस पर नारद बहुत क्रुद्ध हुए। उन्होंने अपना चमत्कार दिखाना चाहा। किसी समय वे धातकी खंड के पूर्व भरत में अमरकंका नामक राजधानी के राजा पद्मनाभ की सभा में जा पहुँचे। राजा ने ऋषि का अभ्युत्थान आदि सत्कार किया और बोला कि ऋषिवर? आप विविध स्थानों में घूमते हो। क्या मेरे अन्तःपुर जैसा अन्य

किसी के यहाँ भी स्वर्ग का सौन्दर्य सार देखा है? ऋषि ने उत्तर दिया-राजन्! आप कूपमण्डूक की बात कर रहे हो। हस्तिनापुर के राजा पाण्डु की पुत्र वधू के सामने तुम्हारी रानियाँ सौन्दर्य आदि प्रशंसोचित गुणों में नगण्य हैं। उसके पदांगुष्ठ के बराबर भी तुम्हारी रानियाँ नहीं हो सकती हैं।

यह सुनकर द्रौपदी के प्रति पद्मनाभ का अनुराग बढ़ गया और पूर्वसांगतिक देव की सहायता से वह सोती हुई द्रौपदी को ला अपने बगीचे में रखवा लिया। जागृत होने पर द्रौपदी ने देखा कि एक राजा कामुक बनकर सामने खड़ा है, और कुछ कह रहा है। उसकी प्रबल काम वृत्ति देखकर वह बोली कि राजन! मैं अपने पति से पृथक् होकर दुखी हूँ। मुझे कम से कम छः मास का अवकाश मिलना चाहिए। राजा ने स्वीकार किया। इधर द्रौपदी ने बेले की तपस्या और पारणे में आयंबिल की प्रतिज्ञा कर ली।

उधर हस्तिनापुर में द्रौपदी के नहीं मिलने से सन्नाटा छा गया। कुन्तीजी ने द्वारिका जाकर श्रीकृष्ण को सब निवेदन किया। कृष्ण ने गवेषणा आरम्भ की। एक दिन नारद से मालूम हुआ कि पद्मनाभ के महल में द्रौपदी के समान आकृति नजर पड़ी थी। कृष्ण ने उसकी सारी बात समझली। वे पाण्डवों को साथ लेकर द्रौपदी को लाने के लिए चल पड़े और समुद्रतट पर जाकर समुद्र के अधिपति सुस्थितदेव का आराधन किया। उसके द्वारा मार्ग मिलनेपर श्रीकृष्ण पाँचों पाण्डवों को लेकर रथ सहित अमरकंका के बाग में जा पहुँचे। पद्मनाभ को जतलाने के लिए कृष्ण ने पहले दारुक सारथि को भेजा। पद्मनाभ ने दूत का तिरस्कार कर युद्ध के लिए भेरी बजवा दी। विशाल सैन्य और शस्त्रास्त्रों से सुसज्जित हो उसने पाण्डवों के साथ भयङ्कर युद्ध किया, पाण्डव हार कर श्रीकृष्ण के चरणों में उपस्थित हुए। तब स्वयं भी कृष्ण युद्ध के लिए चल पड़े। उन्होंने शंख फूंका। जिससे सैन्य का तृतीयांश भाग फूटा। शार्ङ्गधनुष पर प्रत्यंचा चढ़ाकर टङ्कार करते ही दूसरा भाग भी मैदान छोड़ दिया। अब मात्र एक तिहाई बल शेष बचा तो पद्मनाभ प्राण भय से नगर में प्रवेश कर गया। तब श्रीकृष्ण ने नरसिंह का रूप धारण कर भूमि पर पैर मारा तब नगर कोट कंगुरे और राजमहल भङ्ग हो धराशायी कर भूमि पर गिर पड़े। राजा भयभीत होकर द्रौपदी के चरणों में शरण रूप से आ गिरा। द्रौपदी के निर्देश हुए उपाय से जब पद्मनाभ ने कृष्ण के पास क्षमा मांगी और द्रौपदी को

लौटा दी। तब कृष्ण ने भी उसे जीवन दान देकर मुक्त कर दिया। द्रौपदी को साथ लेकर पाण्डव अपनी नगरी चले आये।

यह द्रौपदी के लिये युद्ध की संक्षिप्त कथा है।

## ३ "रुक्मिणी के लिए संग्राम"

कुण्डनपुर नगरी के नृपति भीष्मक को रुक्मिण नाम का पुत्र था, तथा रुक्मिणी नाम की कन्या थी। प्रसंगवश किसी समय नारदजी कृष्ण की महारानी सत्यभामा के घर द्वारिका आये। कार्यान्तर मे व्यग्र (लगी) रहने के कारण सत्यभामा ने ऋषि का समुचित सत्कार नहीं किया। इस पर सहज क्रोधी नारद अत्यन्त क्रुद्ध हो गए और कुण्डनपुर आकर रुक्मिणी को कहने लगे कि तुम कृष्ण की प्रियतमा बनो तभी तुम्हारे जीवन की सार्थकता है। नारद ने कृष्ण का वर्णन इस प्रकार से किया कि रुक्मिणी का अनुराग कृष्ण के प्रति सहज ही जग गया। साथ ही रुक्मिणी का चित्र द्वारिका लाकर कृष्ण को दिखाया। जिससे कृष्ण का अनुराग भी रुक्मिणी के प्रति जग गया।

कृष्ण ने रुक्मिणी के लिये याचना की, किन्तु उसके भाई रुक्मिण ने स्वीकार नहीं किया। उल्टे महाबली शिशुपाल को आमन्त्रित कर उसके साथ अपनी बहन के व्याह की तैयारी करने लगा। रुक्मिणी ने किसी तरह यह संवाद कृष्ण को भिजवाया। खबर पाकर बलदेव के सग कृष्ण भी उस नगर में पहुँच गये। इधर रुक्मिणी भी देवपूजन के बहाने सखिओं के सग बाहर आई। दोनों के दिल मिले थे ही, फिर क्या था, कृष्ण रुक्मिणी को रथपर बैठाकर द्वारिका के लिए चल पड़े। दूतिओं के द्वारा समाचार पाकर अभिमानी रुक्मिण ने कृष्ण से युद्ध करना चाहा, शिशुपाल ने भी विशाल सैन्य को लेकर साथ दिया। युद्ध में बलदेव के हलमुसल रूप दिव्यास्त्र से दोनो के सैन्य भाग छूटे। रुक्मिण और शिशुपाल ने दीन भाव से अपने प्राण बचाये।

'यह रुक्मिणी के लिये युद्ध हुआ'।"

## ४ पद्मावती के लिये संग्राम—

अरिष्ट नगर मे महाराज हिरण्यनाभ नामक राजा राज्य करते थे ये बलराम के मामा थे। उनकी पुत्री का नाम पद्मावती था। बड़ी होने पर राजाने उसके लिये

स्वयंवर का आयोजन किया। निमन्त्रण पाकर बड़े २ राजा और राम केशव के साथ कई राजकुमार भी उस स्वयम्वर में उपस्थित हुए। हिरण्यनाभ की भ्रातृ सुता (भतीजी) का सम्बन्ध बलराम के साथ पहले ही कर दिया था। पद्मावती के लिये स्वयम्वर में उपस्थित सभी राजा अभिलाषी थे, किन्तु उसने कृष्ण के गले में वरमाला डाल दी। रुष्ट होकर सभी राजाओं ने युद्ध में कृष्ण को जीतकर पद्मावती छीन लेना चाहा। परिणाम स्वरूप कृष्ण के साथ राजाओं का भयङ्कर संग्राम हुआ। कृष्ण युद्ध करके सभी को हरा दिया। पद्मावती को लेकर अपनी राजधानी गए।

यह पद्मावती के लिये संग्राम का संक्षिप्त वर्णन हुआ।

## ५ तारा निमित्तक युद्ध—

किष्किन्धापुर में आदित्यरथ नामक विद्याधर के दो लड़के थे, एक का नाम बालि और दूसरे का नाम सुग्रीव था। आदित्यरथ के पुत्र बालिने अपना राज्य सुग्रीव को देकर स्वयं दीक्षा धारण करली। राज्य का स्वामी सुग्रीव बना। उसकी स्त्री का नाम तारा था। वह बड़ी सुन्दरी थी। किसी समय तारा की ख्याति से दीवाना हुआ साहसगति नामक विद्याधर ने सुग्रीव का रूप बनाकर उसके अन्तःपुर में प्रवेश किया। तारा ने चिन्हों से जानकर मन्त्रि मण्डल को अवगत कराया। उसने अपनी काम सिद्धि के लिये आने वाले सुग्रीव को नकली कहकर रुकवा दिया। वे सब दोनों सुग्रीव के रूप को देखकर आश्चर्य में पड़ गए। ठीक निर्णय नहीं होने से दोनों को घर से बाहर निकाल दिये। वे ईर्ष्यावश लड़ने लगे लड़ाई में दोनों बराबर रहे। तब कृत्रिमरूपधारी असत्य सुग्रीव और सत्य सुग्रीव दोनों ने हनुमान नामक विद्याधर राजा के पास जाकर निवेदन किया वह आया और दोनों को बराबर नहीं समझ सकने के कारण बिना कुछ उपकार किये ही अपने घर लौट गया।

जब लक्ष्मण के द्वारा पाताल लंका जीत लेने पर श्रीराम वहीं पर राज्य सम्भालने लगे तब इस बात को जानकर श्रीराम के चरणों में प्रार्थना की गई। तत्काल लक्ष्मण सहित राम-किष्किन्धापुर आये। उधर सुग्रीव ने सुना पर बाल मारा जिसको सुनकर वह नकली सुग्रीव रथारूढ़ होकर रसिक बना हुआ चला आया। उन दोनों में कोई अन्तर नहीं देखने से रामचन्द्र महाराज सोचते खड़े रहे। सत्य सुग्रीव की सहायता नहीं दे सके। अब सत्य सुग्रीव दूसरे से दुःखी किया गया।

तब राम के पास आकर उसने निवेदन किया कि देव ! आपके देखते भी मुझको कष्ट मिल रहा है तो मुझे कौन बचाएगा ? रामने कहा कि तुम अपना चिन्ह बता कर फिर युद्ध करो। वैसा करने पर झूठे सुग्रीव को रामने शर प्रहार से मार दिया। सत्य सुग्रीव बहुत दिनों तक तारा के साथ सांसारिक सुख का अनुभव करता रहा। रामचन्द्र के द्वारा युद्ध में कृत्रिम सुग्रीव के मारे जाने पर तारा और सुग्रीव का संकट टल गया। वे रामका उपकार मानने लगे।

( यह तारा निमित्तक युद्ध का संक्षिप्त वर्णन है )

## ६ रक्त सुभद्रा के लिये संग्राम—

सुभद्रा कृष्ण वासुदेव की बहन थी। वह पाण्डुपुत्र अर्जुन पर कामानुरक्त थी इसलिये उसका नाम रक्त सुभद्रा पड़ा। वह एक दिन अर्जुन के समीप आई। कृष्ण ने उसको लौटाने के लिये बलराम को भेजा। किन्तु सुभद्रा पर अनुरक्त हुए अर्जुन ने रण रसिकता से बलराम को हराकर सुभद्रा के साथ शादी करली। पीछे अभिमन्यु नामक बालक पैदा हुआ।

यह रक्त सुभद्रा के लिये संग्राम का संक्षिप्त वर्णन हुआ।

## ७ सुवर्ण-गुलिका के लिये संग्राम

सिन्धु सौवीर देश के नृपति उदायन की राजमहिषी का नाम प्रभावती था। देवदत्ता नामकी उसकी एक दासी थी। किसी समय देवदत्ता को दिव्य प्रभाव वाली गुटिकायें प्राप्त हुईं, जो अद्‌भुत चमत्कार से भरी थी। उसके खाने से कुरूप सुन्दर तथा मूक वाचाल बन जाते थे। कल्पतरु के समान वह अभिलषित फल देने वाली थी। गोली में से एक खाकर देवदत्ता स्वर्णवर्ण देह वाली हो गई। इससे लोग उसको स्वर्ण-गुलिका कहने लगे। देह की सुन्दरता पाकर वह चिन्ता करने लगी कि अब मैं किससे व्याह करूंगी, क्योंकि उदायन मेरे पिता तुल्य हैं और शेष लोग गुण की कमीके कारण मेरे योग्य हैं ही नहीं। इस तरह केवल उज्जयिनीपति राजा चण्डप्रद्योतन ही उसके मनमुताबिक जचे। उनको ध्यानमें रखउसने फिर दूसरी गोली खाई। इधर गोली के चमत्कार से चण्डप्रद्योतन को भी सुवर्णगुलिका की कार्यवाही ज्ञात हुई। वे हाथी पर चढ रात में सुवर्णगुलिका के द्वार पर चले आये। बुलाकर उसको अपने साथ चलने को कहा। (कुछ शर्तों पर) वह भी राजी हो गई और चण्ड

प्रद्योतन के साथ उज्जयिनी चली गई। प्रातःकाल उदायन को पता चला कि सुवर्ण गुलिका का किसी ने अपहरण कर लिया और विशेष खोज से यह भी ज्ञात हुआ कि सारा खेल चण्डप्रद्योतन राजा का है। इससे उदायन बड़ा क्रुद्ध हुआ, और अन्य दसों दश राजाओं के संग वह उज्जयिनी पर चढ़ आया। चण्डप्रद्योतन के द्वारा दासी को नहीं लौटाने पर दोनों में भयङ्कर युद्ध हुआ। धनुर्वेद के प्रभाव से चण्डप्रद्योतन के हाथी पर चोट कर उदायन राजा ने चण्डप्रद्योतन को अपने वश कर लिया। जब उदायन विजय मिलाकर अपने देश की ओर पीछे आने लगा तब पर्यूषण पर्व के दिन निकट आ गये थे। अतः दशपुर—मन्दसौर के पास उसने सैन्य सहित अपना पड़ाव किया। संवत्सरी के पहले दिन सैन्य को बुलाकर आदेश दिया कि इसे कल महापर्व है। अतएव किसी भी जीव को कष्ट नहीं पहुँचाना। फिर रसोइये से कहने लगे—कल संवत्सरी महापर्व होने से मैं तो दिन भर पौषधव्रत की आराधना करने वाला हूँ किन्तु यह चण्डप्रद्योतन जो अभी मेरे बंधन में है, फिर भी राजा होने से इसको भोजन में कोई कष्ट नहीं होने देना। इसकी इच्छा के अनुसार भोजन बना देना। कितनी धर्म की निष्ठा ? सुवर्णगुलिका के लिए लड़ने वाला उदायन भूपति पर्वाराधन में शत्रु को भी मित्र समझता है। क्षमापना करते समय उसने चण्डप्रद्योतन की प्रीति के लिये दासी सहित उसे बन्धन मुक्त करना स्वीकार किया और दूसरे दिन चण्डप्रद्योतन के मस्तक पर मयूरपिच्छ से दासीपति यह नाम अंकित कर ( विदा किया ) छोड़ दिया।

उदायन की क्षमापना आदर्श है।

## ८ रोहिणी के निमित्त संग्राम

अरिष्टपुर नगर में रुधिर नामका राजा राज्य करता था। उसकी सुमित्रा नाम की रानी तथा हिरण्यनाभ नाम का पुत्र और रोहिणी नामकी एक कन्या थी। राजाने पुत्रीके विवाह करनेको स्वयंवर करनेकी घोषणा की। जरासंध और समुद्रविजय आदि विविध राजा स्वयंवर में उपस्थित हुए। उचित आसन पर बैठकर रोहिणी की प्रतीक्षा करने लगे। समय पर रोहिणी स्वयंवर मंडप में आई और प्रतिबिम्ब में धाय मा के द्वारा राजाओं का परिचय करती हुई आगे बढ़ी। शुभ लग्न में वसुदेव ने वाद्यध्वनि द्वारा अपना परिचय दिया। जिससे रानी भी इस भावना वसुदेवके गलेमें वर माला डाल दी। इससे उपस्थित सभी राजा क्रुद्ध हुए। क्योंकि एक बाजे बाले से

लड़कर रोहणी को अधीन करना चाहा। वसुदेव भी रोहणी की सहायता से जोरों से लड़ा और सबको परास्त कर रोहणी को ले चला।

नोट--काञ्चना, अहिन्निका, किन्नरी, सुरूपा और विद्युन्मती की कथाएं अज्ञात हैं। ऐसा टीकाकार का कहना है। फिर भी विद्वानों को गवेषणा करनी चाहिए।

( अनुवादक )

# म्लेच्छ जाति और अनार्य देश

१ आन्ध्र देश २ अरोप ३ अरुक ४ आभाषिक ५ अरब ६ उद्र ७ कुहण ८ कुलाक्ष ९ केकय १० कोकणक-कोंकण ११ क्रौंच )१२ खस १३ खासिक १४ गाय १५ गौड- (बङ्गाल) १६ गंधहारक-गाधार १७ चिलात-चिरात १८ चीन १९ चुंचुक २० चू लेक २१ जल्ल २२ डोबिलक २३ डोब्र २४ तित्तिक २५ द्राविड-द्रविड २६ नेहर २७ पक्कणि २८ पन्हव २९ पारस ३० पुलिन्द्र-पुलिद भोपाल से उत्तर ३१ पोकण ३२ बकुश ३३ बर्बर ३४ बह्लीक ३५ बिल्वल ३६ भडक ३७ मलय ३८ महुर ३९ महाराष्ट्र ४० मरुक ४१ मालव ४२ माष ४३ मुरंड ४४ मूढ-मौष्टिक ४५ मेद ४६ यवन-(यूनान) ४७ रुरु ४८ रोम ४९ रोमन ५० ल्हासिक ५१ शक जाति ५२ शबर जाति ५३ सिंहल-लंका ५४ हूण जाति (चतुर्थ सूत्र)

इस प्रकार म्लेच्छ जाति और देशों को मिला कर ५४ संख्या गिनाए गए हैं।

# महापुरुषों के उत्तम लक्षण

१ सूर्य २ चन्द्र ३ शखवर ४ चक्र ५ स्वस्तिक ६ पताका ७ यव ८ मत्स्य ९ कूर्म १० रथ ११ योनि १२ भवन १३ विमान १४ तुरग १५ तोरण १६ गोपुर-पुरद्वार १७ मणि १८ रत्न १९ नन्दावर्त नवकोण का स्वस्तिक २० मूसल २१ हल २२ कल्प-वृक्ष २३ सिंह २४ भद्रासन २५ सुरूपि-आभरण २६ स्तूप २७ मुकुट २८ मुक्तावली २९ कुण्डल ३० गज ३१ वृषभ ३२ द्वीप ३३ मन्दिर अथवा मेरु ३४ गरुड ३५ ध्वजा ३६ इन्द्रकेतु ३७ दर्पण ३८ अष्टापद-पाशा ३९ धनुष ४० बाण ४१ नक्षत्र ४२ मेघ ४३ मेखला-कन्दोरा ४४ वीणा ४५ जुआ ४६ छत्र ४७ माला ४८ दामिनी ४९ कम-डलु ५० कमल ५१ घंटा ५२ जहाज ५३ सूची ५४ सागर ५५ कुमुद ५६ मगर ५७ हार ५८ पृथ्वी ५९ अंकुश ६० शृंगार ६१ घाघर ६२ नूपुर ६३ नग ६४ नगर ६५ वज्र ६६ किन्नर ६७ मयूर ६८ राजहंस ६९ सारस ७० चकोर ७१ चक्रवाक ७२ चामर

७३ खंद ७३ पण्यिसक-थाए ७५ वीणा ७६ तालवृन्त-पंखा ७७ अभिषेक ७८ खड्ग ७६ कलश ८० वर्द्धमान-शरावा (तृतीय सूत्र)

(प० भा० द्वा०)

## स्त्रियों के बत्तीस लक्षण

१ छत्र २ ध्वजा ३ यूप ४ स्तूप ५ दामिनी-डोरी ६ कमण्डलु ७ कलस ८ वापी ६ स्वस्तिक १० पताका ११ यव १ मत्स्य १३ कूर्म १४ प्रधान रथ १५ कामदेव १६ चक्र १७ माल १८ अंकुश १६ अष्टापद २० सुप्रतिष्ठक २१ देव या मयूर २२ लक्ष्मी का अभिषेक २३ तोरण २४ पृथ्वी २५ समुद्र २६ प्रधान भवन २७ प्रधान गिरि २८ दर्पण २६ गज ३० वृषभ ३१ सिंह ३२ चामर। ( प० भा० द्वा० )

## देवों के नाम

### भवनपति जाति के देव

१ असुर कुमार २ नाग कुमार ३ गरुड़ कुमार ४ विद्युत् कुमार ५ अग्नि कुमार ६ द्वीप कुमार ७ उदधि कुमार ८ दिक्कुमार ६ पवन कुमार १० स्तनित कुमार।

### व्यन्तर जाति के देव

१ अणपन्निक २ पणपन्निक ३ ऋषिवादिक ४ भूतवादिक ५ क्रन्दित ६ महा क्रंदित ७ कुष्मांड ८ पतंगदेव ६ पिशाच १० भूत ११ यक्ष १२ राक्षस १३ किंनर १४ किंपुरुष १५ महोरग १६ गन्धर्व। ४, ५, प्रथम द्वार

### ज्योतिष्क देव

१ बृहस्पति २ चन्द्र ३ सूर्य ४ शुक्र ५ शनिश्चर ६ राहु ७ धूमकेतु ८ बुध ६ मंगल

### कल्पों के नाम

१ सौधर्म २ ईशान ३ सनत्कुमार ४ माहेन्द्र ५ ब्रह्मलोक ६ लान्तक ७ महाशुक्र ८ सहस्रार ६ आणत १० प्राणत ११ आरण १२ अच्युत। (प० भा० द्वा०)

### आहार के दोष

१ उद्दिष्ट २ स्थापित ३ रचित ४ पर्यवजात ५ प्रकीर्ण ६ प्रादुष्करण ७ अपमित्य ८ मिश्रजात ६ क्रीतकृत १० प्राभृत ११ दानार्थकृत १२ पुण्यार्थ कृत १३ श्रमणार्थ कृत १४ वनीपकार्थ कृत १५ पश्चात् कर्म १६ पुरः कर्म १७ नैत्तिक कर्म १८ मृक्षित १६

अतिरिक्त २० वाचालता युक्त २१ आहित २२ स्वयंगृह ( स्वगृहीत ) २३ मृत्तिकोपलिप्त २४ अच्छेद्य २५ अनिसृष्ट २६ अन्तर्वहिर्वा स्थापित २७ हिंसा सावद्य युक्त कृत कारित।

## ब्रह्मचर्य की ३२ उपमायें—

१ नक्षत्र मण्डल में जैसे चन्द्रमा प्रधान है वैसे व्रतो मे ब्रह्मचर्य व्रत बड़ा और प्रधान है। २ मणि आदि रत्नों की खानो मे समुद्र के समान। ३ मणियों में वैडूर्य मणि के समान। ४ आभूषणों में मुकुट के समान। ५ वस्त्रों में कपास के वस्त्र के समान। ६ पुष्पों में कमल के समान। ७ चन्दनों मे गोशीर्ष चन्दन के समान। ८ औषधि स्थानों में हिमवान के समान ६ नदियों में शीतोदा नदी के समान। १० समुद्रों मे स्वयंभूरमण के समान। ११ माण्डलिक पर्वतो में रुचक पर्वत के समान। १२ हाथियों में ऐरावत हाथी के समान। १३ जंगली पशुओं में सिंह के समान। १४ सुपर्णकुमारों में वेणुदेव के समान। १५ नागकुमारों में धरणेन्द्र के समान। १६ बारह देवलोकों में ब्रह्मदेव लोक के समान। १७ सभाओ में सुधर्म सभा से समान। १८ स्थितियो में अनुत्तर विमानवासी देवों की स्थिति के समान। १९ दानों में अभयदान के समान। २० कम्बलों में रत्न कम्वल के समान। २१ शरीर के सहननों में वज्र ऋषभनाराच सहनन के समान। २२ संस्थानों में समचतुरस्र संस्थान के समान। २३ चार ध्यानो में शुक्ल ध्यान के समान। २४ पाच ज्ञानों में केवल ज्ञान के समान २५ छह लेश्याओं में शुक्ल लेश्या के समान। २६ मुनियों में तीर्थंकर के समान। २७ क्षेत्रों में महाविदेह क्षेत्र के समान। २८ पर्वतों में सुमेरु पर्वत के समान २६ वनों में नन्दन वन के समान। ३० वृक्षों में जम्बू वृक्ष के समान। ३१ तुरगपतिओ में राजा के समान। ३२ रथिकों में महारथी के समान ब्रह्मचर्य व्रत सब व्रतों में बड़ा और प्रधान है।

## ऐतिहासिक पुरुष

राम, केशव, वासुदेव, देवई–देवकी, रुक्मिणी, रक्त सुभद्रा, रोहिणी, पद्मावती द्रौपदी, सीता, समुद्रविजय, प्रद्युम्नकुमार, प्रदीपकुमार, सम्भकुमार, अनिरुद्ध कुमार निसर्ग कुमार, उल्मुक कुमार, गज कुमार, सारंगकुमार, सुमुखकुमार, दुर्मुख कुमार, चाणूरमल्ल, महाशकुनि, पूतना, कंस, जरासध, केशरीसिंह दम नाग–काली नाग, अरिष्टवृषभ, स्वयंभू, प्रजापति, महावीर, जम्बू कुमार, वसुदेव।

## वाद्य

१ मुरज २ मृदंग ३ पणव-पखहा ४ दर्दुर ५ कच्छभि ६ वीणा ७ विपंचि ८ वल्लकी वीणा विशेष ९ बद्धीसक १० सुघोष-घंटा ११ नंदी-बारह प्रकार का तूर्य नाद १२ सुस्वरा १३ परिवादिनी १४ वंश-बांसुरी १५ तूणक १६ पर्वक १७ तंत्री १८ तलताल-हस्तताल १९ त्रुटित।

किसी वाद्य-कला के आचार्य से इनका परिचय प्राप्त करना चाहिये।

## सुगन्धित द्रव्य—

१ पुष्प २ कोष्ट ३ तगर ४ पत्र तमाल पत्रादि ५ त्वचा-छाल ६ दमनक ७ मरुआ ८ एलारस ९ पिक्कमंस-पका हुआ गंध १ गोशीर्ष-सरस चन्दन ११ कपूर १२ लवंग १३ अगर १४ कुंकुम १५ कंकोल १६ उशीर १७ श्वेत चन्दन १८ सारंग इत्यादि।

(पंचम संवर द्वार)

## जलाशय

१ क्षुल्लिका २ पुष्करणी ३ वापि-चतुष्कोण वावड़ी ५ दीर्घिका ६ गुंजालिका ७ सर ८ सरपंक्ति ९ सागर १० बिल कुआ ११ खाई १२ नदी १३ तालाब-खोद के बनाया हुआ १४ वनिद्र-नहर, बम्बारा।



# प्रश्न व्याकरण सूत्र की पाठान्तर सूची !

| मूलपाठ | पाठान्तर | प्रति |
| --- | --- | --- |
| पाणवहं | पाणिवहं | अ |
| पाणवहो | पाणिवहो | ” |
| मरणावेमणस्सो | मरणाचेव मणस्सो | ” |
| कोलसुणक | कोलसुणका | ” |
| दीविया | दीविय | ” |
| सरब | सरग | ग० |
| गोधुदर | गोधूदुर | अ |
| मुगुस | मुंगुसी | ” |
| खाडहिल | खडहिला | ” |
| घाउप्पइय | घाउप्पिय | ग० |
| सेताय | सेतीय | अ |
| चक्कीव | कीव | ” |
| सउण पिपीलिय | सउण पीविय | ग० |
| जीवजीवक | जीव जीवग | अ |
| कपोयक | कवोयकाग | ” |
| वेसर | मेसर | ” |
| सालग ( करक ) | कर करक | ” |
| दलट्ठा | दतट्ठी | ” |
| चितिवेतिय खातिय | वेदिखातिय | ग० |
| जलावरण | जलग जलावरण | अ |
| केते | किते | ” |

| मूलपाठ | पाठान्तर | प्रति |
|---|---|---|
| खरफरुसएहिं | खरकर सएहि | |
| समभिद्दुत्ते | समभिभूए | अ |
| पुणोविपवज्जति | पुणोविपडिवज्जति | ब |
| सायगारवो वहार गहिय कम्मपडि० | सायगारवो असुहज्झवसायहि अपहार कम्म पडिवद्ध० | ब |
| रुद्दं | रु द्द | अ |
| अफलवतकाय | अपघतकाय | ,, |
| मणसंखेवो | मणसंखोभो | ,, |
| चाणूर मूरगा | चूरगा | ,, |
| सद्दूलसिंह | सद्दूलरिसह | ,, |
| सुपइट्ठ अमरसिरिया० | सुपइट्ठमयूर'सिरिया | ब |
| लोभकलिकसाय | लोभकलिसगामकसाय | ,, |
| भवनवर विमाण | भवन वाणव्वतर विमाण | |
| चउत्थभत्तिएहिं एवं जावछम्मास भत्तिएहिं- | चउलयभत्तिएहिं छट्ठ भत्तिएहिं अट्ठभत्तिएहिं दसम भत्तिएहिं एवं दुवालस चोद्दस सोलस अद्धमास दोमास तिमास चउमास पच मास छम्मास भत्तिएहिं। | ब |
| पावियाते पावग न किंचिवि | पावियाते पावक अहम्मिय दारुणं निसस चहवध परिकिलेस बहुलं जरामरण परिकिलेस सकिलिट्ठं न कयायि वहए पावियाएउ पावगं किंचिवि | अ |
| अक्खोवंजणानु लेवणभूय | अक्खो वजणवणाणु लेवण भूयं | ग |
| महासमुद्दमज्झेविमूढा | महासमुद्दमज्झेचिठति न य निमज्झति मूढा | अ |
| असिपञ्जरगया | असिपजर सत्तिपजरगया | ,, |

| मूलपाठ | पाठान्तर | प्रति |
|---|---|---|
| खरफरुसएहिं | खरकर सएहिं | |
| समभिद्दुत्ते | समभिभूए | अ |
| पुणोविपवज्जति | पुणोविपडिवज्जति | ब |
| सायगारवो वहार गहिय कम्मपडि० | सायगारवो असुहज्झवसायहिं अपहार कम्म पडिवद्ध० | ब |
| रुद्दं | रुद्द | अ |
| अफलवतकाय | अपचतकाय | ,, |
| मणसखेवो | मणसंखोभो | ,, |
| चाणूर मूरगा | चूरगा | ,, |
| सद्दूलसिह | सद्दूलरिसह | ,, |
| सुपइट्ठ अमरसिरिया० | सुपइट्ठमयूर'सिरिया | ब |
| लोभकलिकसाय | लोभकलिसगाभकसाय | ,, |
| भवनवर विमाण | भवन वाणव्वतर विमाण | |
| चउत्थभत्तिएहि एवं जावछम्मास भत्तिएहिं– | चउलयभत्तिएहिं छट्ठ भत्तिएहि अट्ठभत्तिएहिं दसम भत्तिएहिं एवं दुवालस चोद्दस सोलस अद्धमास दोमास तिमास चउमास पच मास छम्मास भत्तिएहिं । | ब |
| पावियाते पावगं न किंचिवि | पावियाते पावक अहम्मिय दारुणं निससं वहवध परिकिलेस बहुलं जरामरण परिकिलेस सकिलिट्ठं न कयावि वइए पावियाएउ पावग किंचिवि | अ |
| अक्खोवजणानु लेवणभूयं | अक्खो वजणवणाणु लेवण भूयं | ग |
| महासमुद्दसज्झेविमूढा | मज्झेचिठति न य र मूढा | अ |
| असिपञ्जरगया | र सत्तिपजरगया | ,, |

| मूलपाठ | पाठान्तर | प्रति |
|---|---|---|
| सुपणिहियं एव जाव भावियं | सुपणिहियं इमेहिं पंचहिवि कारणेहिं मणवयकाय परिक्खिएहिं णिच्चं आमरणं तं च जोगो णेयव्वो धिईमयामईमया अणासवो अकलुसो अच्छिद्दो अपरिस्साई असंकिलिट्ठा सव्वजिणमणुण्णाओ एवं तइयं संवरदारं फासियं पालियं सोहियं तीरियं किट्टियं अणुपालियं आणाए आराहियं भवइ एवं णायमुणिणा भगवया पण्णवियं परूवियं पसिद्धं सिद्धवर सासण मिणं आघवियं | क |
| सुभासियं | सुभाहिय | ग |
| धीर सूर | वीर सूर | ,, |
| सुकयमज्झत्थ | सुकयरक्खण मज्झत्थ | क |
| संनद्धोच्छइय | संनद्धबद्धच्छगिय, समद्धबद्धोच्छगिय | क-ख |
| महिय चुभिय | महियमहिय चुभिय १-महिय चुभिय | ग |
| वाउसिक ( य ) हसिय | वाउसिक म वत्थ केस समारयणा इय हसिय | ख |
| अविरतिसुय एव | अविरतीसुय अणोसुय एव | ,, |
| विसुद्ध मूलो | विसुद्धबद्ध मूलो | क |
| घस निविड पीण पवर | घसनिविड पीण पीवर | ,, |
| तव संजम | तवसंवर संजम० | ख |
| जगमाण दिट्ठा | जगाणं दिट्ठा | क |
| हंसमसगसीय परिरक्खणट्ठयाए | हंसमसग सीयसिणपरिक्खणट्ठयाए | ख |
| सोमभावयाए | सोमभावणाए | ,, |

| पृ० | पं० | मूल पाठ हस्त० | पाठ भेद आ० मंदिर |
|---|---|---|---|
| ४६ | २४ | संपउत्ता (तद्देव वेइंदिएसु | निमज्जणाणिय संपउत्ता |
| ४७ | ४ | पुणो २ तहिं २ | पुणे तहिं |
| ४७ | ६ | भज्जण | मज्जण |
| ४७ | १५ | मूकाय | मूकाय (अविग्रजल मूया पा |
| ४७ | १६ | विणिहय सचिल्लया | विणिहय रुप्पे (पिस पा |
| ४७ | १६ | णारगाओ उव्वट्टिया | णारगाओ उव्वट्ट ति |
| ४७ | २२ | पारलोइओ | परलोइओ |
| ४८ | २ | मरणवेमणस्सो | मरणवेमणसो |
| ५६ | २० | कूड कवड मवत्थुग | कूड कवड मत्थुगंच |
| ५६ | २५ | नियर्यी (डी) | नियर्यी |
| ५६ | २६ | अवहीय | अवहीयं (अवायिअं पा.) |
| ५६ | २७ | अणुवलेवओत्ति | अणुव (अओअपा) लेवओत्ति |
| ६० | १-२ | एयं जदिच्छाएवा | एय वा जदिच्छाएवा |
| ६० | ३ | किंचि कयकं तत्त | किंचि कयकतत्तं |
| ६० | ६ | इमो विविस्सभवाइओ | इमोवि विसधायओ |
| ६० | १७ | अहरगति गमणं अन्न पि | अहरगति गमणं कारणं अन्न पि |
| ६० | १८ | परमट्ठ भेदकमसकं (असत्कं) | परमट्ठ भेदकमसकं |
| ६० | २१ | अलियाहिं सधि सनि० | अलिया हिंसति सनि० |
| ६१ | ५ | साहिंति मगराणं | साहिंति मगराण (मग्गिणं) |
| ६१ | ६ | वालवीणं | वालवीणं (वायलियाणं पा.) |
| ६१ | ६ | वध वध जायणंच | वधवध जावणंच |
| ६२ | २ | दुज्जतु | दुज्झतु |
| ६१ | २ | साहिंति य | साहंति |
| ६१ | १६ | आहेवण आविं | आहेव (हिव्व पा) ण आविं |
| ६१ | १८ | पावकम्म करणं | पावकम्म कराणं |
| ६१ | १८ | गामघातियाओ | गामघातवाओ |
| ६१ | २५ | पियय दासि | पियय (खादत, पिबतुदृत्तच पा) दासि |

| पृ० | प० | मूलपाठ हस्त० | पाठ भेद आ० मंदिर |
|---|---|---|---|
| ६१ | ५ | हृत्थदच्छ तरकेहिं | हृत्थ तरकेहिं |
| १०२ | २३ | भेसणगभयाभिभूया | भेसणगा ( गभया पा० ) भिभूया |
| १०३ | १ | मद पुरणा | मद पुन्ना |
| १०३ | ७-८ | उक्खोडी दिन्नगाढ | उक्खडो दिन्न गाढ |
| १०३ | २३ | तुरिय उग्घाडिया पुरवरे | तुरिय उग्घाडिया पुरवरे |
| १०४ | ८-६ | वुज्झयाण भीता | वज्झयाण पीया (याण भीता पा०) |
|  |  | तिल तिलचेव- | तिलं तिलं चेव |
| १०४ | २४ | निर्रिक्खया | निरिक्खि ( रक्कि ) या |
| १०४ | २५ | ( अलज्जाविया ) अलज्जा—अलज्जा |  |
| १०४ | २६ | वेयण दुग्घट्ट घट्टिया | वेयण दुग्घ ट्टिया |
| १०५ | ७ | सयणस्स वि | सयण रस विय |
| ११३ | २२ | कहिंपि | कहिंचि |
| ११४ | १३-१४ | पधावित्त वसण | पधावित (वाहिय पा० वसण |
| ११४ | १८ | अत्ताणा सरण | अत्ताणऽसरण |
| ११४ | २४ | गमण कुडिल | गमण कडिल |
| ११५ | २६-२७ | उम्मग्ग निमग्ग | उम्मुग्ग निमुग्ग |
| ११५ | २८ | उब्बुड्ड निबुड्डयं | उब्बुड्ड निबुडड्य |
| ११६ | १-२ | अदिण्णा दाणं हरदह | अदिन्नादाण हरदह |
| ११६ | ४ | समत्त तिवेमि | समत्त तिवेमि |
| ११५ | १३ | छोभा सिप्प | शाभा सिप्प |
| ११३ | २६ | संसारावत्त | ससार ( रा ) वत्त |
| १२५ | ११ | चिर परिगय मणुगय | चिर परिचित मणुगयं |
| १२६ | १६ | सेवणाधिकारो | सेवणाधिक्कारो |
| १२८ | ९-१० | उस्सरणा तामसेण | उस्सरण तामसेण |
| १२८ | ५ | कोसेज्ज सोणी सुत्तक | को० सो० सु० (कुंडलपा०) |
|  |  | विभूसियंगा | गय |
| १२६ | ७ | रइत मालकउग गय | र०मा०क० ( कुंडलपा ) गय |

| पृ० | पं | मूल पाठ हस्त० | पाठ भेद आ० मंदिर |
|---|---|---|---|
| १ ६ | १९-२० | अणु मवेत्ता ते वि | अणुमवेत्ता (न्ता) तेवि |
| १३४ | २१ | मायरो सपरिमा | मा० सुपरिसा |
| १३५ | ५ | पिक्खुम मुनिविजया | पिक्खुव पमुविस जया |
| १३५ | १२ | महुर भणिया अन्नुजग | महुर म णिया (महुर परिपुण्ण-सध्य वयणा पा०) अम्मुवग। |
| १३५ | १८-१६ | असंसिय माण मइयातेहिम अविरत्त | अ०मा म०ते(अम्म पउस पिग सुअ सहिपा०) अविरत्त |
| १३६ | ४-५ | विसरगंधुदुपूयामिरामाहि | मिर्ध्वा पयामि रामाहि |
| १ ६ | ६-७ | हस मुस च कणग पाणो | ह० मु० (कणग पा०) पाणी |
| १३६ | ७ | पव कमल मुकन विमल | प० मुकंल वि० |
| १३६ | १३ | अयोगवास सयमामुपंतो | अ गाग वास सयमातुवंतो |
| १३६ | १८ | अणु मवेत्ता | अणु मवेत्ता (न्ता) |
| १४१ | २४ | मणुमविचा | अणुमविचा (न्ता) |
| १४२ | २० | पायचारिणो | पाव चारिणो |
| १४३ | २ | अणु पुन्न सुसंहयंगुलीया | अणु सुसं (आयपवर पा) गु |
| १४३ | ४ | समुग्ग निसग्ग | स० निमग्ग |
| १४३ | ९ | कउल निहुनवा | कउल निइ गावका |
| १४३ | १३ १४ | सवूहल सीह | सवूहल सिह |
| १४४ | ४ | तबणिज्जरत्त सलावालु जीहा | तबणिज्जरत्त तलताल जीहा |
| १४४ | १७ | पयाहिणावतमुदसिरया सुंबाव सुविभत्त संग पंगा | पयाहिणावत्त मुद्धया सु० सु० संगयंग सगा |
| १४४ | १६-१७ | सीहस्सरा (घोष)सरामेघसरा | सीहस्सरावग्घ (घोष) सरा मेघसरा |
| १४४ | २३ | तिपलिअोबमट्ठितिका | तिपलिअोबमट्ठीतीका |
| १४४ | २४-२५ | अविलत्ता कामार्या | अविलित्ता कामार्या |
| १४५ | १५ | सम सहिय लट्ठ सुकुम आमेलग | सम सहिय लट्ठ सुकुम आमेलग |

| पृ० | पं० | मूल पाठ हस्त० | पाठ भेद आ० मंदिर |
|---|---|---|---|
| १ ६ | ४ | मच्छ कुम्भ रहवर मकर | म. कु रथवर मकर |
| १५९ | २८ | हम्मति, विसुणिया | हम्मति विमुणिया |
| १६० | २ | मारेंति एक्केक्क | मारेंति एक्कमेक्कं |
| १६० | ५ | पावेति अयसकित्ति | पावेंति अ (जस पा.) कित्ति |
| १६० | ७ | परस्स दाराओ | परस्स दारओ |
| १६५ | ५ | णाणामणिरयणकणग | णाणामणि कणग रयण |
| १६७ | २७ | लोहप्पा, महड्ढी | लोहप्पा महड्ढ (ड्ढी पा.) |
| १६६ | १२ | असुर भुयग गरुल विज्जु-जलण | असुर भु० ग० सुवण्ण विज्जु-जलण |
| १७५ | १७ | परिग्गहस्स य अट्ठाए | परिग्गहस्सेव य अट्ठाए |
| १७५ | १८ | सउणरुयावसाणाओ, चउसट्ठि | स० रु० गणियप्प हाणाओ चउ० |
| १७५ | २० | अत्थ सत्थ इसत्थच्छ रुप्पगयं | अत्थइसत्थच्छ रुप्पवाय |
| १७५ | २७ | कामगुण अरहगाय | कामगुण अरहवगा |
| १७८ | २५ | न य अवेतिऽत्ता | न अवेतति त्ता |
| १७८ | २५ | अत्थिहु मोक्खोत्ति | अत्थिहु मोक्खेत्ति |
| २८० | ११ | पचहिं असंवरेहि | पंचहिं असंवरहिं |
| १८० | ११ | रयमादिणत्तु अणु समयं | रयमादिणितु मणुसमयं |
| १८० | १२ | चउव्विहगति पेरतं | चउविहगइ पज्जतं |
| १८० | १५ | काईति अणंत ए- | कार्हिति अणंतए |
| १८० | १६ | सोऊणयजे पमायंति | सुणिऊण यजे पमायंति |
| १८० | १८ | मिच्छादिट्ठीणरा (यजेणरा अवुद्धीया | मिच्छादिट्ठीय जे नरा अहमा |
| १८१ | १ | पंचेवय उज्झिऊणं | पंचेवउज्झिऊणं |
| १८४ | २५ | महव्वयाइ लोकहिय-सव्वयाइं | महव्वयाइं (लोकहिसवयाइ) |
| १८५ | ३ | कापुरिस दुरुत्तराइ सप्पु-रिस निसेवियाइं | कापुरिस दुरुत्तराइं (सुपरि-सतीरियाइं पा० ) वियाइ |
| १८५ | ४ | मग्ग सग्ग पणाय गाइम, सवरदाराइं | मग्ग सग्गप्पणायकाइ (याण गाइं पा० ) संवरदाराइ |
| १८६ | ८ | अस्सासो | असासो |
| १८६ | १२ | अडवी भज्भेविसत्थगमण | अ० म० सत्थगमण |

| पृ० | पं० | मूल पाठ हस्त० | पाठ भेद आ० मंदिर |
|---|---|---|---|
| १८९ | १६ | सुद ठु दिट्ठा | सुन्दु दिट्ठा ( उपलब्धा ) |
| १९० | १४ | अन्तजीविहिं विचित्त जीविहिं | अंतजीवीहिं विचित्त जीवीहिं |
| १९ | ५ | पडिमं ठाइहिं | पडिम ठाइहि |
| १९ | ६ | निच्छयववसाय पञ्चत्तकयमतीया | नि० व० ( पर्याय पा० ) पञ्चत्तकय मतीया |
| १९४ | ७ | न निसज्ज | ननिसिज्ज |
| १९१ | ८ | निमित्त कद कप्पठत्तं | निमित्त कद्दप्पठत्तं |
| १९४ | २१ | विसममणं | विउपसमण |
| २०१ | १६ | पागएणं पावगं | अपागएण पावर्क |
| २०१ | ११ | पावियाव पावग | अपावियाव पावर्क |
| २ २ | १० | अणाइस अतुद्धे | अणाइस अकुद्धे |
| २ ७ | ४ | आदान निक्खेवण समिई | आदाण निक्खेवणा समिई |
| २०७ | १६ | एय नाय मुणिणा | एयं नाय मुणिणा |
| २१२ | १४ | महासमुद्दमज्झेविमुक्का खियाविं | महासमुद्दमज्झेवियिट्ठ विनिमज्जंतिमुक्काणियाविं |
| २१३ | २-३ | परिग्गाहिया असि पंजरगया | परिग्गहीया असि पंजरगया |
| २१३ | ४ | निद्दति अणाहा | निर्यति अणाहा |
| २१५ | १ | समयप्पहिम देविन्द नरिन्द | समयप्पहिन्न (महरिसि समयपइन्न चिन्नं पा ) देविन्द नरिन्द |
| २ ५ | ११-१२ | आरयागण्ण समयासिद्ध विज्ज | आरयागमण समयासिद्ध विज्ज |
| २ ५ | २० | अणगजं | अणुत्वं वज्जं |
| २१५ | ६ | अभत्त वा एगमाहियस्स | अभत्स वा एगस्सवा (एग माहियस्सवा पा ) |
| २५ | २४ | सुवेसित | सुदसियं |
| २८० | १६ | रयमंतरगतं वा किंची | रय (अल मलगयं जेच पा ) मंतरगतं वा किंचि |
| २३१ | १ | मासइ अं च सुकयं | ना. (सो) अं च सु |
| २३१ | २ | मच्छरितं च | मच्छरित च |
| २३८ | १ | विभोव समयं | विभो समयं |
| २३८ | १-२ | तसियस्स होंति | तसियस्स थयस्स होंति |
| २३८ | ८ | अत्य मद्दकती | अत्यबहूती |
| २३ | १४ | सेज्जोवहिस्स अट्ठा | से च अट्ठे |

| | | | |
|---|---|---|---|
| २३८ | १५ | गेण्हिउं जे, हरिणि | गिण्हेउं जेहरिणि |
| २४२ | १६ | सजमण समियं | सजमणं स० |
| २४२ | २१ | साहारण पिंडपातलाभे | सा० पिंडवाय लाभे |
| २४२ | २२ | अदिन्नादाणवयनियमवेर-मणं (विरमणवय नियमणं) | अदिन्नादाण ( विरमणवय नियमणं वय नियमवेरमण पा. ) एव |
| २४३ | १ | गुरुसु साहूसु | गुरुसु साहूसु विणओ |
| २४७ | ५ | जवू ! एत्तो | जवु एत्तो |
| २४७ | ८ | पसत्थ गभीर थिमित मज्झ | पसत्थ गभीर अतुच्छथि-मित मज्झ |
| २४७ | २१ | तारगाणं वा | तारगाणं व |
| २४७ | २४ | हिमवंतो चेव ओसहीणं | हिमवंतोचेव नगाणं ओस-हीण |
| २४८ | २ | पव्वकाए चेव | पवकाए चेव |
| २४८ | ५ | किमिराउच्चेव | किमिराओचेव |
| २४८ | १२ | एक्कमि बंभचेरे | एकमि बभचरे गुणे |
| २४८ | १२-१३ | आराहिय वयमिणं सव्वं | आ० व० सव्व |
| २५४ | १३ | वे लवक जाणिय | वे० जाणिय |
| २५४ | १७ | मूणवयकेसलोएय | मूणवयकेसलोय |
| २५७ | २५ | चउत्थयस्स होति | चउत्थवयस्स होति |
| २५८ | ६-७ | जितेन्दिए बभचेर गुत्ते | जिर्तिदिए बंभचेर गुत्ते |
| २५८ | १२ | कहाओ सिंगार कलुणाओ | (अ) सिंगार कहाओ कलु-णाओ |
| २५८ | १६ | हसित भणित चेट्ठिय विप्पेक्खियतइ | हसित भणित चे० वि० गइ. |
| २६६ | ८ | छज्जीव निकाया, छच्चलेसाओ | छजीव नि० छच्च० ले० |
| २६६ | ११ | भिक्खु पडिमा | भिक्खूण पीडमा |
| २६६ | २२ | गय गवेलगवा (च)न जाणजुग्ग | गय गवेलग कवल जाणजुग्ग |
| २६६ | २५ | मणिसिंग सेल | मणिसिंग सेल (लेस पा०) |
| २७३ | ६ | आदेण कुम्मासगंज | ओ० कु० गज |
| २७३ | ६-७ | वेढिम वर सरक चुन्न | वेढिम वसरक चुन्न |
| २७३ | १३ | मट्टि उवलित्त खतं दंते य हि भिरते | मट्टि ओवलित्त ख० द० य हिय (धितिपा) निरते |

| | | | |
|---|---|---|---|
| २७३ | २ | छिन्न गंधे निरुवलेवे | छि गंधे (मोप पा०) नि० |
| २७४ | ६ | हरयो विव समिय भावे | हरयविव समिय तावे |
| २७६ | १७-१८ | गामे गाम एगरायं नगरे २ य पंचरायं | गामे एक रायं नगरेय पंच रायं |
| २८६ | १८-१६ | निब्भओ, विऊ सच्चित्ता | नि० वि० (सुद्धो पा०) सच्चित्ता |
| २८६ | २० | जीविय मरणास विप्पमुक्के | जी० मरणास भय वि० |
| २८६ | २० | निस्संधि, निव्वणं | निस्सधिं नि० |
| २९१ | १२ | गथिम वेढिम | गठिम वेढिम |
| २९३ | १६ | पउम परिमंडियाभिरामे | पउमसर परिमंडियाभिरामे |

## अभिधान राजेन्द्र में मुद्रित प्रश्न० के पाठान्तर

| | |
|---|---|
| खीरकसरंग | खीरल सरंग (अभि को ५ भा पृ ८३४) |
| सुगुंस | सुगुंसा ,, ,, |
| पीरालिय | परोसिम ,, ,, |
| कादंबक बक बलाका | कादंब कक बकलाका ,, ,, |
| भिंगिग | भइग |
| बिहगभिग्गासि | बिहंग भयणासिय |
| कुलिय संवरण | कुलिय संवरण |
| विच्छुमकंकनिवातो | विच्छुय कंकक निवातो ,, (३८) |
| पायालसहस्स सू० ११ | पातालकलससहस्स (अभि को १ भा पृ ५२८) |
| मायवचर | पाइय (पासिय) बर— ,, २६ |

## दूसरा आस्रव का टिप्पण—

'मणं च मणजीविया—

(१ कुछ बौद्धाचार्य पञ्चस्कन्धोंके अतिरिक्त मनको ही जीव तरीके मानते है। ये ोग रूपादिज्ञान लक्षणों का उपादान मनको मानकर परलोक का स्वीकार करते है। र्वथा साथ नहीं जाने वाले मनको जीव मान लेने से परलोक की सिद्धि नहीं होती, योंकि यह मन क्षणान्तर के समान क्षणिक है। मनोमात्र को जीव मानना परलोक ी असिद्धि से मृषा है।

हा परलोक में साथ जाने वाले मनमें यदि जीवत्व मान लिया जाय तो किसी रह यह सत्य हो सकता है।

( २ ) वायु जीवी-

कुछ आचार्य उच्छ्वास आदि लक्षण वायु को ही जीव मानते हैं, परन्तु वायु के जड़ होने से चैतन्यरूप जीवका उसमें योग नहीं हो सकता। अत. यह कथन भी मृषा है।

( ३ ) नास्तिक का प्रकार—

शरीर सादि और सान्त है, केवल यह भव ही एक भव है, अन्य नही। इसमें सर्वथा जन्मान्तर का अ ाव मानने से मृषावादिता है।

( ४ ) स्वभाव, काल, या पुरुषार्थ आदि को एकान्त कार्य कर मानना भी इसी प्रकार मृषा समझना चाहिए।

पूज्य श्री हस्तिमल्लमुनि निर्मितच्छायाऽनुवादोपेतं पंचमगणधर श्री सुधर्माचार्य विरचित सिरि पण्हावागरणसुत्त समाप्तिमगात्।

—•—